ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मान कषाय मल विनाशनाय अक्षतं निर्वपा०

यह पुष्प सुकोमल कितना है,
तन में माया कुछ शेष नहीं।
उर अन्तर का प्रभु ! भेद कहूं,
उसमें ऋजुता का लेश नहीं॥
चिंतन कुछ, फिर संभाषण कुछ,
किरिया कुछ की कुछ होती है।
स्थिरता निज में प्रभु पाऊं जो,
अन्तर का कालुप धोती है॥४॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो माया कषाय मल विनाशनाय पुष्पं निर्व०

अब तक अगणित जड़ द्रव्यों से,
प्रभु ! भूख न मेरी शान्त हुई।
तृष्णा की खाई खूब भरी,
पर रिक्त रही वह रिक्त रही॥
युग युग से इच्छा सागर में,
प्रभु ! गोते खाता आया हूं।
पंचेन्द्रिय मन के पट् रस तज,
अनुपम रस पीने आया हूं॥५॥

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो लोभ कषाय मल विनाशनाय नैवेद्यं निर्व०

जग के जड़ दीपक को अब तक,
समझा था मैंने उजियारा ।
झंझा के एक झकोरे में,
जो बनता घोर तिमिर कारा ।।
अतएव प्रभो ! यह नश्वर दीप,
समर्पण करने आया हूं ।
तेरी अन्तर लौ से निज अन्तर,
दीप जलाने आया हूं ।।६।।

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अज्ञान विनाशनाय दीपं निर्वपामि० ।

जड़ कर्म घुमाता है मुझको,
यह मिथ्या भ्रान्ति रही मेरी ।
मैं राग-द्वेष किया करता,
जब परिणति होती जड़ केरी ।।
यों भाव करम या भाव मरण,
सदियों से करता आया हूं ।
निज अनुपम गंध अनल से प्रभु,
पर गंध जलाने आया हूं ।।७।।

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो विभावपरिणति विनाशनाय धूपं नि०

जग में जिसको निज कहता मैं,
वह छोड़ मुझे चल देता है ।
मैं आकुल व्याकुल हो लेता,

व्याकुल का फल व्याकुलता है ।।
मैं शान्त निराकुल चेतन हूं,
है मुक्तिरमा सहचर मेरी ।
यह मोह तड़क कर टूट पड़े,
प्रभु ! सार्थक फल पूजा तेरी ।।८।।

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो मोक्षपद प्राप्तये फलं निर्वपामि०

क्षण भर निज रस को पी चेतन,
मिथ्या मल को धो देता है ।
कापायिक भाव विनष्ट किये,
निज आनन्द अमृत पीता है ।
अनुपम सुख तब विलसित होता,
केवल रवि जगमग करता है ।
दर्शन बल पूर्ण प्रगट होता,
यह ही अर्हन्त अवस्था है ।।
यह अर्घ समर्पण करके प्रभु !
निज गुण का अर्घ बनाऊंगा ।
अरु निश्चित तेरे सदृश प्रभु !
अर्हन्त अवस्था पाऊंगा ।।९।।

ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अनर्घ पद प्राप्तये
अर्घं निर्वपामि० ।

# स्तवन

भव वन में जी भर घूम चुका,
कण कण को जी भर भर देखा ।
मृग-सम मृग-तृष्णा के पीछे,
मुझको न मिली सुख की रेखा ॥१॥
झूठे जग के सपने सारे,
झूठी मन की सब आशायें ।
तन-यौवन-जीवन अस्थिर है,
क्षण भंगुर पल में मुरझाएं ॥२॥
सम्राट् महा-बल सैनानी,
उस क्षण को टाल सकेगा क्या ।
अशरण मृत काया में हर्षित,
निज जीवन डाल सकेगा क्या ॥३॥
संसार महा दुख-सागर के,
प्रभु दुखमय सुख-आभासों में ।
मुझको न मिला सुख क्षणभर भी,
कंचन-कामिनि-प्रासादों में ॥४॥
मैं एकाकी एकत्व लिए,
एकत्व लिए सब ही आते ।
तन-धन को साथी समझा था,
पर ये भी छांड़ चले जाते ॥५॥

मेरे न हुए ये मैं इन से,
अति भिन्न अखण्ड निराला हूं ।
निज में पर से अन्यत्व लिए,
निज सम रस पीने वाला हूं ॥६॥
जिसके शृङ्गारों में मेरा,
यह मंहगा जीवन घुल जाता ।
अत्यन्त अशुचि जड़ काया से,
इस चेतन का कैसा नाता ॥७॥
दिन रात शुभाशुभ भावों से,
मेरा व्यापार चला करता ।
मानस वाणी अरु काया से,
आश्रव का द्वार खुला रहता ॥८॥
शुभ और अशुभ की ज्वाला से,
झुलसा है मेरा अन्तस्तल ।
शीतल समकित किरणें फूटें,
संवर से जागे अन्तर्बल ॥९॥
फिर तप की शोधक वन्हि जगे,
कर्मों की कड़ियां टूट पड़ें ।
सर्वाङ्ग निजात्म प्रदेशों से,
अमृत के निर्झर फूट पड़ें ॥१०॥
हम छोड़ चलें यह लोक तभी,

लोकान्त विराजें क्षण में जा।
निज लोक हमारा वासा हो,
शोकांत बनें फिर हमको क्या ॥११॥
जागे मम दुर्लभ बोधि प्रभो !
दुर्नयतम सत्वर टल जावे।
बस ज्ञाता-दृष्टा रह जाऊँ,
मद-मत्सर मोह-विनश जावे ॥१२॥
चिर रक्षक धर्म हमारा हो,
हो धर्म हमारा चिर साथी।
जग में न हमारा कोई था,
हम भी न रहें जग के साथी ॥१३॥
चरणों में आया हूं प्रभुवर,
शीतलता मुझको मिल जावे।
मुरझाई ज्ञान लता मेरी,
निज अन्तरबल से खिल जावे ॥१४॥
सोचा करता हूं भोगों से,
बुझ जावेगी इच्छा ज्वाला।
परिणाम निकलता है लेकिन,
मानों पावक में घी डाला ॥१५॥
तेरे चरणों की पूजा से,
इन्द्रिय सुख की ही अभिलाषा।

अब तक न समझ ही पाया प्रभु !
    सच्चे सुख की भी परिभाषा ॥१६॥
तुम तो अविकारी हो प्रभुवर !
    जग में रहते जग से न्यारे ।
अतएव झुके तव चरणों में,
    जग के माणिक मोती सारे ॥१७॥
स्याद्वाद मयी तेरी वाणी,
    शुधनय के झरने झरते हैं ।
इस पावन नौका पर लाखों,
    प्राणी भव-वारिधि तिरते हैं ॥१८॥
हे गुरुवर ! शाश्वत सुख-दर्शक,
    यह नग्न स्वरूप तुम्हारा है ।
जग की नश्वरता का सच्चा,
    दिग्दर्श कराने वाला है ॥१९॥
जब जग विषयों में रच-पच कर,
    गाफिल निद्रा में सोता हो ।
अथवा वह शिव के निष्कंटक,
    पथ में विष-कंटक बोता हो ॥२०॥
हो अर्ध निशा का सन्नाटा,
    वन में वनचारी चरते हो ।
तब शान्त निराकुल मानव तुम,

तत्त्वों का चिंतवन करते हो ॥२१॥
करते तप शैल नदी तट पर,
तरु तल वर्षा की झड़ियों में।
समता रस पान किया करते,
सुख-दुख दोनों की घड़ियों में ॥२२॥
अन्तर ज्वाला हरती वाणी,
मानों झड़ती हों फुलझड़ियां।
भव बन्धन तड़ तड़ टूट पड़े,
खिल जावें अन्तर की कलियां ॥२३॥
तुम सा दानी क्या कोई है,
जग को देदीं जग की निधियां।
दिन-रात लुटाया करते हो,
सम-शम की अविनश्वर मणियाँ ॥२४॥
हे निर्मल देव! तुम्हें प्रणाम,
हे ज्ञान दीप आगम! प्रणाम।
हे शान्ति त्याग के मूर्तिमान,
शिव-पथ-पंथी गुरुवर! प्रणाम ॥२५॥
ॐ ह्रीं देवशास्त्रगुरुभ्यो अनर्घ पद प्राप्तये अर्घ निर्वपा०।

# बीस तीर्थंकर पूजा

## [कविवर द्यानतरायजी]

दीप अढाई मेरु पन सब तीर्थंकर बीस।
तिन सबकी पूजा करूँ मन वच तन धरि सीस ।।१।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्कराः अत्र अवतर अवतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्कराः! अत्र तिष्ठत तिष्ठत ठः ठः।
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्कराः! अत्र मम सन्निहिता भव भव वषट्।

इन्द्र-फणीन्द्र-नरेन्द्रवंद्य पद निर्मल धारी।
शोभनीक संसार सार गुण हैं अविकारी ।।
क्षीरोदधि सम नीरसों (हो) पूजों तृषा निवार।
सीमंधर जिन आदि दे बीस विदेह मंझार ।।
श्रीजिनराज हो भव तारणतरण जहाज ।।१।।

ॐ ह्रीं सीमंधर-युगमन्धर-बाहु-सुबाहु-संजात-स्वयंप्रभ-वृषभानन-अनन्तवीर्य-सूरप्रभ-विशालकीर्ति-वज्रधर-चन्द्रानन-भद्रबाहु-भुजङ्गम-ईश्वर-नेमिप्रभ-वीरषेण-महाभद्र-देवयशोऽजितवीर्याश्चेतिविंशतिविद्यमानतीर्थङ्करेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्व०।

तीन लोक के जीव पाप आताप सताये।
तिनकों साता दाता शीतल वचन सुहाये ।।
बावन चंदन सों जजूं (हो) भ्रमन तपन निरवार ।।सीमं०।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो भवतापविनाशनाय चंदनं०

ह संसार अपार महासागर जिनस्वामी ।
तातैं तारे बड़ी भक्ति-नौका जगनामी ।।
तन्दुल अमल सुगंधसों (हो) पूजों तुम गुणसार ।।सीमं०।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्योऽक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपा० ।

भविक-सरोज-विकाश निद्य-तमहर रवि से हो ।
जति-श्रावक आचार कथन को तुम्हीं बड़े हो ।।
फूल सुवास अनेकसों (हो) पूजों मदनप्रहार ।।सीमं०।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपा० ।

काम-नाग विषधाम नाशको गरुड कहे हो ।
क्षुधा महादवज्वाल तासुको मेघ लहे हो ।।
नेवज बहुघृत मिष्टसों (हो) ज्ञानज्योति करतार ।।सीमं०।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपा० ।

उद्यम होन न देत सर्व जगमांहि भर्यो है ।
मोह-महातम घोर नाश परकाश कर्यो है ।।
पूजों दीप प्रकाशसों (हो) ज्ञानज्योति करतार ।।सीमं०।।

ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्वपा०

कर्म आठ सब काठ भार विस्तार निहारा ।

ध्यान अगनिकर प्रगट सरब कीनो निरवारा ।।
धूप अनूपम खेवतें (हो) दु:ख जलें निरधार ।।सीमं०।।
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशनितीर्थङ्करेभ्योऽष्टकर्मविध्वंसनाय धूपं निर्वपा०

मिथ्यावादी दुष्ट लोभऽहंकार भरे हैं ।
सबको छिन में जीत जैन के मेर खड़े हैं ।।
फल अति उत्तमसों जजों (हो) वांछित फलदातार ।।सीमं०।।
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपा०

जल फल आठों दर्वं अरघ कर प्रीति धरी है ।
गणधर इन्द्रनिहूतें थुति पूरी न करी है ।।
'द्यानत' सेवक जान के (हो) जगतें लेहु निकार ।।सीमं०।।
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्योऽनर्घपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्वपा०

## जयमाला

### सोरठा

ज्ञान-सुधाकर चन्द भविक-खेत हित मेघ हो ।
भ्रम-तम भान अमन्द तीर्थङ्कर बीसों नमों ।।

### चौपाई

सीमंधर सीमंधर स्वामी,
जुगमंधर जुगमंधर नामी ।

बाहु बाहु जिन जगजन तारे,
करम सुबाहु बाहुबल दारे ॥१॥
जात सुजातं केवलज्ञानं,
स्वयंप्रभू प्रभु स्वयं प्रधानं।
ऋषभानन ऋषि भानन दोषं,
अनन्तवीरज वीरजकोपं ॥२॥
सौरीप्रभ सौरीगुणमालं,
सुगुण विशाल विशाल दयालं।
वज्रधार भवगिरि वज्जर हैं,
चन्द्रानन चन्द्रानन वर हैं ॥३॥
भद्रबाहु भद्रनिके करता,
श्रीभुजंग भुजंगम हरता।
ईश्वर सबके ईश्वर छाजें,
नेमिप्रभु जस नेमि विराजें ॥४॥
वीरसेन वीर जग जानै,
महाभद्र महाभद्र बखानै।
नमों जसोधर जसधरकारी,
नमों अजित वीरज बलधारी ॥५॥
धनुष पाँचसै काय विराजें,
आव कोडिपूरव सब छाजें।
समवसरण शोभित जिनराजा,

भव-जल-तारनतरनजिहाजा ॥६॥
सम्यक रत्न-त्रयनिधि दानी,
लोकालोक प्रकाशक ज्ञानी ।
शत इन्द्रनिकरि वंदित सौहैं,
सुर नर पशु सबके मन मोहैं ॥७॥

दोहा

तुमको पूजै वंदना करै, धन्य नर सोय ।
'द्यानत' सरधा मन धरै, सो भी धरमी होय ॥८॥
ॐ ह्रीं विद्यमानविंशतितीर्थङ्करेभ्योऽर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

# देव शास्त्र गुरु-विद्यमान बीस तीर्थंकर और सिद्ध पूजा

[सच्चिदानन्द कृत]

दोहा

देव शास्त्र गुरु नमन करि, बीस तीर्थंकर ध्याय ।
सिद्ध शुद्ध राजत सदा, नमूं चित्त हुलसाय ॥

ॐ ह्रीं श्री देव-शास्त्र-गुरु समूह श्री विद्यमान विंशति तीर्थंकर श्री सिद्ध समूह अत्रावतरअवतर, अत्र तिष्ठ ठः ठः, अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम् ।

अनादिकाल से जग में स्वामिन् जल से शुचिता को माना ।

शुद्ध निजातम सम्यक रत्नत्रय निधि को नहिं पहिचाना ॥
अब निर्मल रत्नत्रय जल लेकर, श्री देव शास्त्रगुरु को ध्याऊं ।
विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ॥

ॐ ह्रीं श्री देवशास्त्र गुरु समूह श्री विद्यमान बीस तीर्थंकर समूह, श्री सिद्ध परमेष्ठिभ्यों जलम् नि०स्वाहा ।

भव आताप मिटावन की निज में ही क्षमता समता है ।
अनजाने अब तक मैंने, पर मैं की झूठी ममता है ॥
चन्दन सम शीतलता पाने, श्री देवशास्त्र गुरु को ध्याऊं ।
विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ॥चन्दम्॥
अक्षय पद बिन फिरा जगत की, लख चौरासी योनि मैं ।
अष्ट कर्म के नाश करन को, अक्षत तुम ढिग लाया मैं ॥
अक्षय निधि निज की पाने को श्री देव शास्त्र गुरु को ध्याऊँ ॥
विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ॥अक्षतं॥
पुष्प सुगंधी से आतम ने शील स्वभाव नसाया है ।
मनमथ बाणों से विंध करके चहुंगति दुःख उपजाया है ॥
स्थिरता निज पाने को, श्री देव शास्त्र गुरु को ध्याऊं ।
विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ॥पुष्पम्॥
षट् रस मिश्रित भोजन से, ये भूख न मेरी शांत हुई ।
आतम रस अनुपम चखने से, इन्द्रिय मन इच्छा शमन हुई ॥
सर्वथा भूख के मेटन को, श्री देव शास्त्र गुरु को ध्याऊं ।
विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ॥नैवेद्यम्॥
जड़ दीप विनश्वर को अब तक समझा था मैंने उजियारा ।
निज गुण दर्शायक ज्ञान दीप से, मिटा मोह का अंधियारा ॥
ये दीप समर्पित करके मैं, श्री देवशास्त्र गुरु को ध्याऊं ।

विद्यमान श्री बीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ।।दीपम।।
ये धूप अनल में खेने से, कर्मों को नहीं जलाएगी।
निज में निज की शक्ति ज्वाला, जो राग द्वेष नसाएगी ।।
उस शक्ति दहन प्रगटाने को, श्री देव शास्त्र गुरु को ध्याऊं।
विद्यमान श्री वीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं।।धूपम्।।
पिस्ता, बादाम, श्रीफल लवंग, तुव चरण निकट मैं ले आया।
आतम रस पीने निजगुणफल मम मन अब उनमें ललचाया।।
अब मोक्ष महाफल पाने को, श्री देव शास्त्र गुरु को ध्याऊं।
विद्यमान श्री वीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ।।फलम्।।
अष्टम वसुधा पाने को, कर में ये आठों द्रव्य लिये।
सहज शुद्ध स्वाभाविकता में, निज में निज गुण प्रगट भये ।।
ये अर्घ समर्पण करके मैं, श्री देवशास्त्र गुरु को ध्याऊं।
विद्यमान श्री वीस तीर्थंकर, सिद्ध प्रभु के गुण गाऊं ।।अर्घम्।।

## जयमाला

नसे घातिया कर्म अरहंत देवा,
करे सुर असुर नर मुनि नित्य सेवा।
दरस ज्ञान सुख बल अनन्त के स्वामी,
छियालीस गुण युत महा ईश नामी।
तेरी दिव्य वाणी सदा भव्य मानी,
महामोह विध्वंसिनी मोक्षदानी।
अनेकान्तमय द्वादशांगी बखानी,
नमो लोक माता श्री जैन बानी।

बिरागी अचाराज उवज्झाय साधू,
दरश ज्ञान भंडार समता अराधू।
नगन वेशधारी सु एका विहारी,
निजानन्द मंडित मुकतपथ प्रचारी।
विदेह क्षेत्र में तीर्थंकर वीस राजे,
विहरमान बन्दू सभी पाप भाजे।
नमूं सिद्ध निरभय निरामय सुधामी,
अनाकुल समाधान सहजाभिरामी ॥

देव शास्त्र गुरु वीस तीर्थंकर, सिद्ध हृदय विच धरले रे।
पूजन ध्यान गान गुण करके, भवसागर जिय तरले रे ॥अर्घम्॥
भूत भविष्यत् वर्तमान की तीस चौबीसी मैं ध्याऊं।
चैत्य चैत्यालय कृत्रिमाकृत्रिम तीन लोक में मन लाऊं ॥

ॐ ह्रीं त्रिकाल सबंधी तीस चौबीसी, त्रिलोक संबंधी कृत्रिमाकृत्रिम चैत्यचैत्यालय येभ्यो अर्घं नि०स्वाहा।

चैत्य भक्ति आलोचना चाहूं, कायोत्सर्ग अघ नाशन हेत।
कृत्रिमाकृत्रिम तीन लोक में, राजत हैं जिनबिंब अनेक ॥
चतु निकाय के देव जजें, ले अष्ट द्रव्य निज कुटुम्ब समेत।
निज शक्ति अनुसार जजूं मैं, कर समाधि पाऊं शिव खेत ॥

(पुष्पांजलि क्षेपण)

पूर्व मध्य अपरान्ह की बेला पूर्वाचार्यों के अनुसार।
देव वन्दना करूं भाव से सकल कर्म की नाशनहार ॥
पंच महागुरु सुमिरन करके कायोत्सर्ग करूं सुखकार।
सहज स्वभाव शुद्ध लख अपना, जाऊंगा, मैं अब भवपार ॥

(कायोत्सर्ग पूर्वक नौ बार णमोकार मंत्र का जाप करें)

षोडश-कारण भावना भाऊं, दशलक्षण हिरदय धारूं।
सम्यक् रत्नत्रय गहि करके, अष्ट करम को वन जारूं ॥
ॐ ह्रीं षोडशकारण भावना, दशलक्षण धर्म, सम्यकरत्नत्र-येभ्यो अर्घम् नि०स्वाहा।

## कृत्रिमाकृत्रिम-जिनचैत्य-पूजा

कृत्याकृत्रिम-चारु-चैत्यनिलयान् नित्यं त्रिलोकीगतान् ।
वन्दे भावन-व्यन्तरान् द्युतिवरान् स्वर्गामरावासगान् ॥
सद्गन्धाक्षत-पुष्प-दाम-चरुकैः सद्दीप-धूपैः फलै-
र्द्रव्यैनीरमुखैर्यजामि सततं दुष्कर्मणां शान्तये ॥१॥
[ॐ ह्रीं कृत्रिमाकृत्रिमचैत्यालयसम्बन्धिजिनविम्बेभ्योऽर्घंनिर्व०

वर्षेषु वर्षान्तर-पर्वतेषु ।
नन्दीश्वरे यानि च मन्दरेषु ।
यावन्ति चैत्यायतनानि लोके ।
सर्वाणि बन्दे जिनपुङ्गवानाम् ॥२॥
अवनि-तल-गतानां कृत्रिमाकृत्रिमाणां ।
वन-भवन-गतानां दिव्य-वैमानिकानाम् ।
इह मनुज-कृतानां देवराजार्चितानां ।
जिनवर-निलयानां भावतोऽहं स्मरामि ॥३॥

जम्बू-धातकि-पुष्करार्ध-वसुधा-क्षेत्र-त्रये ये भवा—

श्चन्द्राम्भोज-शिखण्डिकण्ठ-कनक-प्रावृड्घनाभाजिनाः ।
सम्यग्ज्ञान-चरित्र-लक्षणधरा दग्धाष्ट-कर्मेन्धनाः ।
भूतानागत-वर्तमान-समये तेभ्यो जिनेभ्यो नमः ॥४
श्रीमन्मेरौ कुलाद्रौ रजतगिरिवरे शाल्मलौ जम्बुवृक्षे ।
वक्षारे चैत्यवृक्षे रतिकर-रुचके कुण्डले मानुषाङ्के ।
इष्वाकारेऽञ्जनाद्रौ दधिमुख-शिखरे व्यन्तरे स्वर्गलोके ।
ज्योतिर्लोकेऽभिवन्दे भवनमहितले यानि चैत्यालयानि ॥५
द्वौ कुन्देन्दु-तुषार-हार-धवलौ द्वाविन्द्रनील-प्रभौ ।
द्वौ बन्धूक-सम-प्रभौ जिनवृषौ द्वौ च प्रियंगुप्रभौ ।
शेषाः षोडश जन्म-मृत्यु-रहिताः सन्तप्त-हेम-प्रभा-
स्ते संज्ञान-दिवाकराः सुर-नुताः सिद्धिं प्रयच्छन्तु नः ॥६
ॐ ह्रीं त्रिलोकसम्बन्धि-कृत्रिमाकृत्रिमचैत्यालयेभ्योऽर्घं निर्व० ।

इच्छामि भंते ! चेइयभत्ति-काउसग्गो कओ तस्सालोचेउं । अहलोय-तिरियलोय-उड्ढलोयम्मि किट्टिमाकिट्टिमाणि जाणि जिणचेइयाणि ताणि सव्वाणि तीसु वि लोएसु भवणवासिय-वाणविंतर-जोइसिय-कप्पवासिय त्ति चउव्विहा देवा सपरिवारा दिव्वेण गंधेण दिव्वेण पुप्फेण दिव्वेण धूवेण दिव्वेण चुण्णेण दिव्वेण वासेण दिव्वेण ह्लाणेण णिच्चकालं अच्चंति पुज्जंति वंदंति णमस्संति । अहमवि इह संतो तत्थ संताइ णिच्चकालं अच्चेमि पुज्जेमि वंदामि

णमंसामि । दुक्खक्खओ कम्मक्खओ बोहिलाहो सुगइ-
गमणं समाहिमरणं जिणगुणसम्पत्ती होउ मज्झं ।

अथ पौर्वाह्निक-माध्याह्निक-आपराह्निक देववन्दनायां पूर्वा-
चार्यानुक्रमेण सकलकर्मक्षयार्थं भावपूजा-वन्दना-स्तवसमेतं श्री
पंचमहागुरुभक्तिकायोत्सर्गं करोम्यहम् ।

ताव कायं पावकम्मं दुच्चरियं वोस्सरामि ।
णमो अरहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आइरियाणं ।
णमो उवज्झायाणं णमो लोए सव्वसाहूणं ।

# सिद्धपूजा

## द्रव्याष्टक

ऊर्ध्वाधोरयुतं सबिन्दु सपरं ब्रह्मस्वरावेष्टितं,
वर्गापूरित-दिग्गताम्बुज-दलं तत्सन्धि-तत्त्वान्वितम् ।
अन्तःपत्र-तटेष्वनाहतयुतं ह्रींकार-संवेष्टितं,
देवं ध्यायति यः स मुक्ति-सु-भगो वैरीभ-कण्ठीरवः ॥१

ॐ ह्रीं श्रीसिद्धचक्राधिपते सिद्धपरमेष्ठिन् ! अत्र अवतर
अवतर संवौषट् ।

ॐ ह्रीं श्रीसिद्धचक्राधिपते सिद्धपरमेष्ठिन् ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ
ठः ठः ।

ॐ ह्रीं श्रीसिद्धचक्राधिपते सिद्धपरमेष्ठिन् ! अत्र मम सन्नि-
हितो भव भव वषट् ।

निरस्त-कर्म-सम्बन्धं सूक्ष्मं नित्यं निरामयम् ।
वन्देऽहं परमात्मानममूर्तमनुपद्रवम् ॥२

## सिद्धयन्त्रस्थापनम्

सिद्धौ निवासमनुगं परमात्म-गम्यं,
हान्यादि-भाव-रहितं भव-वीत-कायम् ।
रेवापगा-वर-सरो यमुनोद्भवानां,
नीरैर्यजे कलशगैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥३॥

ॐ ह्रीं क्षायिकसम्यक्त्व-अनन्तज्ञान-अनन्तदर्शन-अनन्तवीर्य-अगुरुलघुत्व - अवगाहनत्व-सूक्ष्मत्व - निराबाधत्वगुणसम्पन्न— सिद्ध चक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने जन्ममृत्युविनाशनाय जलं निर्वपा०

आनन्द-कन्द-जनकं घन कर्म-मुक्तं,
सम्यक्त्व-शर्म-गरिमं जननार्ति-वीतम् ।
सौरभ्य-वासित-भुवं हरि-चन्दनानां,
गन्धैर्यजे परिमलैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥४॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने संसारताप-विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

सर्वावगाहन-गुणं सुसमाधि-निष्ठ,
सिद्धंस्वरूप-निपुण कमल विशालम् ।
सौगन्ध्य-शालि-वनशालि वराक्षतानां,
पुञ्जैर्यजे शशि-निभैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥५॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपमेष्ठिने अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा ।

नित्यं स्वदेह-परिमाणमनादिसंज्ञं,

द्रव्यानपेक्षममृतं मरणाद्यतीतम् ।
मन्दार-कुन्द-कमलादि वनस्पतीनां,
पुष्पैर्यजे शुभतमैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥६॥
ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने-कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।

ऊर्ध्वं स्वभाव-गमन सुमनो-व्यपेतं,
ब्रह्मादि-बीज-सहित गगनावभासम् ।
क्षीरान्न-साज्य-वटकै रस-पूर्ण-गर्भै,
नित्यं यजे चरुवरैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥७॥
ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने क्षुधारोगविध्वंसनाय नैवेद्यं निर्वपा० ।

आतङ्क-शोक-भय- रोग-मद - प्रशान्तं,
निर्द्वन्द्व-भाव-धरणं महिमा-निवेशम् ।
कर्पूर-वर्ति-बहुभिः कनकावदातैर्दीपै,
र्यजे रुचिवरैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥८॥
ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने मोहान्धकार विनाशनाय दीपं निर्वपा० ।

पश्यन्समस्त-भुवनं युगपन्नितान्तं,
त्रैकाल्य-वस्तु-विषये निविड-प्रदीपम् ।
सद्द्रव्य-गन्ध-घनसार- विमिश्रितानां,
धूपैर्यजे परिमलैर्वर-सिद्ध-चक्रम् ॥९॥
ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने अष्टकर्मदहनाय धूपं

सिद्धासुराधिपति - यक्ष-नरेन्द्र - चक्रै,
ध्येयं शिवं सकल-भव्य-जनैः सुवन्द्यम् ।
नारिङ्ग-पूग- कदली- फल-नारिकेलैः,
सोऽहं यजे वरफलैर्वर-सिद्धचक्रम् ॥१०॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने मोक्षफलप्राप्तये फलं

गन्धाढ्यं सुपयो मधुव्रत-गणैः संगं वरं चन्दनं,
पुष्पौघं विमलं सदक्षत-चयं रम्यं चरुं दीपकम् ।
धूपं गन्धयुतं ददामि विविधं श्रेष्ठ फलं लब्धये,
सिद्धानां युगपत्क्रमाय विमलं सेनोत्तरं वाञ्छितम् ॥११॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं० ।

ज्ञानोपयोगविमलं विशदात्मरूपं,
सूक्ष्म-स्वभाव-परमं यदनन्तवीर्यम् ।
कर्मौघ-कक्ष-दहनं सुख-शस्य-बीजं,
वन्दे सदा निरुपमं वर-सिद्ध-चक्रम् ॥१२॥

कर्माष्टक-विनिर्मुक्तं मोक्ष-लक्ष्मी-निकेतनम् ।
सम्यक्त्वादि-गुणोपेतं सिद्धचक्रं नमाम्यहम् ॥१३॥

ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने महार्घं निर्वपा०

त्रैलोक्येश्वर-वंदनीय-चरणाः प्रापुः श्रियं शाश्वतीं,
यानाराध्य निरुद्ध-चण्ड-मनसः सन्तोऽपि तीर्थङ्कराः ।

सत्सम्यक्त्व - विबोध-वीर्य- विशदाव्याबाधताद्यैर्गुणै,
र्युक्तांस्तानिह तोष्टवीमि सततं सिद्धान् विशुद्धोदयान् ॥१॥
(पुष्पाञ्जलिं क्षिपामि)

## जयमाला

विराग सनातन शान्त निरंश,
निरामय निर्भय निर्मल हंस।
सुधाम विबोध-निधान विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
विदूरित - संसृति - भाव निरङ्ग,
समामृत - पूरित देव विसङ्ग ।
अबन्ध कषाय - विहीन विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
निवारित - दुष्कृत - कर्म - विपाश,
सदामल - केवल - केलि - निवास ।
भवोदधि-पारग शान्त विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
अनन्त - सुखामृत - सागर - धीर,
कलङ्क - रजो - मल-भूरि-समीर ।
विखण्डित-काम विराम विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥

विकार - विवर्जित तर्जित - शोक,
विबोध-सुनेत्र-विलोकित लोक ।
विहार विराव विरङ्ग विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
रजोमल - खेद - विमुक्त विगात्र,
निरन्तर नित्य सुखामृत-पात्र ।
सुदर्शन - राजित नाथ विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
नरामर - वन्दित निर्मल भाव,
अनन्त-मुनीश्वर-पूज्य विहाव ।
सदोदय विश्व महेश विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
विदम्भ वितृष्ण विदोष विनिद्र,
परापर शङ्कर सार वितन्द्र ।
विकोप विरूप विशङ्क विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
जरा - मरणोज्झित वीत - विहार,
विचिन्तित निर्मल निरहंकार ।
अचिन्त्य - चरित्र विदर्प विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ॥
विवर्ण विगन्ध विमान विलोभ,

विमाय विकाय विशब्द विशोभ ।
अनाकुल केवल सर्व विमोह,
प्रसीद विशुद्ध सुसिद्ध-समूह ।।

घत्ता

असम - समयसारं चारु - चैतन्य - चिन्हं
पर - परिणति - मुक्तं पद्मनंदीन्द्र - वन्द्यम् ।
निखिल - गुण - निकेतं सिद्धचक्रं विशुद्ध
स्मरति नमति यो वा स्तौति सोऽभ्येति मुक्तिम् ।।
ॐ ह्रीं सिद्धचक्राधिपतये सिद्धपरमेष्ठिने महार्घ्यं निर्वपा०

## समुच्चय चौवीसी पूजा

वृषभ अजित सम्भव अभिनन्दन,
सुमति पदम सुपासजिनराय ।
चंद पुहुप शीतल श्रेयांस नमि,
वासुपूज्य पूजितसुरराय ।।
विमल अनन्त धर्म जस उज्ज्वल,
शांति कुंथु अर मल्लि मनाय ।
मुनिसुव्रत नमि नेमि पार्श्वप्रभु,
वर्द्धमान पद पुष्प चढ़ाय ।।

ॐ ह्रीं श्री वृषभादिमहावीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र अवतर अवतर, संवौषट् आह्वाननं। ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिमहावीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ, ठः ठः स्थापनं। ॐ ह्रीं श्री वृषभादिमहावीरांतचतुर्विंशतिजिनसमूह ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधिकरणम्।

मुनिमनसम उज्ज्वल नीर, प्रासुक गंध भरा।
भरि कनककटोरी धीर, दीनी धार धरा॥
चौवीसों श्रीजिनचंद, आनंदकंद सही।
पद जजत हरत भव-फंद, पावत मोक्षमही॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं।

गोशीर कपूर मिलाय, केशर रंगभरी।
जिन चरनन देत चढ़ाय, भव-आताप हरी॥ चौवीसों०

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो भवातापविनाशनाय चन्दनं निर्व०

तन्दुल सित सोमसमान, सुन्दर अनियारे।
मुकता-फलकी उनमान, पुंजधरों प्यारे॥ चौवीसों०

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्व०

वरकंज कदंब कुरंड, सुमन सुगंध भरे।
जिन अग्र धरों गुनमंड, काम-कलंक हरे॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्व०

मनमोहन मोदक आदि, सुन्दर सद्य बने।
रसपूरित प्रासुक स्वाद, जजत क्षुधादि हने॥ चौवीसों०

ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्व०

तमखंडन दीप जगाय, धारों तुम आगै ।
सब तिमिरमोह क्षयजाय, ज्ञान-कला जागै ।।चौवीसों०
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्व०
दशगंध हुताशनमांहि, हे प्रभु खेवत हों ।
मिस धूम करम जरिजांहि, तुम पद सेवत हों ।।चौवीसों
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्योऽष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति०
शुचि पक्व सुरसफल सार, सब ऋतुके ल्यायो।
देखत दृगमनको प्यार, पूजत सुख पायो ।। चौवीसों०
ॐ ह्रीं श्री वृषभादिवीरांतेभ्यो मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्व०
जलफल आठों शुचिसार, ताको अर्घ करों ।
तुम को अरपों भवतार, भवतरि मोक्ष वरों ।।चौवीसों०
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिवीरांतेभ्यो अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्व०

## जयमाला

### दोहा

श्रीमत तीरथनाथ-पद, माथ नाय हित हेत ।
गाऊँ गुणमाला अबै, अजर अमरपद देत ।।१।।

### घत्ता

जय भवतमभंजन जनमनकंजन,
रंजन दिनमनि स्वच्छ करा ।

शिवमगपरकाशक अरिगननाशक,
चौवीसों जिनराज वरा ॥२॥

पद्धरि छन्द

जय ऋषभदेव ऋषिगन नमंत,
जय अजित जीत वसुअरि तुरंत।
जय संभव भव-भय करत चूर,
जय अभिनंदन आनंद-पूर ॥३॥
जय सुमति सुमति-दायक दयाल,
जय पद्म पद्मदुतितन रसाल।
जय जय सुपास भवपास नाश,
जय चन्द चन्द तनदुतिप्रकाश ॥४॥
जय पुष्पदंत दुतिदंत-सेत,
जय शीतल शीतलगुन-निकेत।
जय श्रेयनाथ नुतसहसभुज्ज,
जय वासवपूजित वासुपुज्ज ॥५॥
जय विमल विमलपद देनहार,
जय जय अनंत गुनगन अपार।
जय धर्म धर्म शिवशर्म देत,
जय शांति शांति पुष्टी करेत ॥६॥
जय कुंथु कुंथुवादिक रखेय,

जय अर जिन वसु अरि क्षय करेय।
जय मल्लि मल्ल हत मोहमल्ल,
जय मुनिसुव्रत व्रतशल्ल दल्ल ।।७।।
जय नमि नित वासव-नुत सपेम,
जय नेमिनाथ वृषचक्र नेम ।
जय पारसनाथ अनाथनाथ,
जय वर्द्धमान शिवनगर साथ ।।८।।

**घत्ता**

चौबीस जिनंदा आनंदकंदा पापनिकंदा सुखकारी।
तिनपद जुगचंदा उदय अमंदा वासव वंदा हितधारी ।।
ॐ ह्रीं श्रीवृषभादिचतुर्विंशतिजिनेभ्यो महार्घं निर्वपामीति स्वाहा
भुक्ति मुक्तिदातार, चौबीसों जिनराजवर ।
तिन पद मन वचधार, जो पूजै सो शिव लहैं ।।
इत्याशीर्वाद:

## श्री आदिनाथ जिनपूजा

**अडिल्ल**

परम पूज्य वृषभेश स्वयंभूदेव जू,
पिता नाभि मरुदेवि करैं सुर सेव जू

कनक-वरण तन तुङ्ग धनुष पन-शत तनो,
कृपा-सिंधु इत आइ तिष्ठ मम दुख हनो ।।
ॐ ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर संवौषट् ।
ॐ ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ॐ ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

## अष्टक

### छन्द

### द्रुतविलंबित तथा सुन्दरी

हिमवनोद्भव-वारि सुधारिकैं,
जजत हों गुन-बोध उचारिकैं ।।
परम-भाव सुखोदधि दीजिए,
जनम मृत्यु जरा छय कीजिए ।।
ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेंद्राय जन्ममृत्युविनाशनाय जलं निर्व०
मलय-चन्दन दाह-निकंदनं,
घसि उभै करमें करि वंदनं ।
जजत हों प्रशमाश्रम दीजिए,
तपत ताप त्रिधा छय कीजिए ।।
ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय भवतापविनाशनाय चन्दनं निर्व०
अमल तंदुल खण्ड-विवर्जित,
सित निशेश-हिमामिय-तर्जितं ।
जजत हों तसु पुंज धरायजी,

अखय संपति द्यो जिनरायजी ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्रायअक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्व०

कमल चम्पक केतकि लीजिए,
मदन-भंजन भेट धरीजिए ।
परम शील महा सुखदाय हैं,
समर-सूल निमूल नशाय हैं ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं

सरस मोदन मोदक लीजिए,
हरन भूख जिनेश जजीजिए ।
सकल आकुल-अन्तक-हेतु हैं,
अतुल शांत-सुधारस देतु हैं ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं

निविड मोह-महातम छाइयो,
स्व-पर-भेद न मोहि लखाइयो ।
हरन-कारन दीपक तास के,
जजत हों पद केवल भास के ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं

अगर-चन्दन आदिक ल्येयकें,
परम पावन गंध सुखेयकें ।
अगनि-संग जरै मिस धूम के,
सकल कर्म उड़े यह घूमके ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्रायअष्टकर्मदहनाय धूपं निर्व०

सुरस पक्व मनोहर पावने,
विविध लै फल पूज रचावने ।
त्रिजगनाथ कृपा अब कीजिए,
हमहि मोक्ष महाफल दीजिए ।।

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्व०

जल-फलादि समस्त मिलायकें,
जजत हों पद मंगल गायके ।
भगत-वत्सल दीन-दयालजी,
करहु मोहि सुखी लखि हालजी ।।

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्व०

## पञ्चकल्याणक

### द्रुतविलम्बित तथा सुन्दरी

असित दोज अषाढ़ सुहावनी,
गरभ-मंगल को दिन पावनी ।
हरि-सची पितु-मातहिं सेवही,
जजत हैं हम श्रीजिनदेव ही ।।

ॐ ह्रीं आषाढ़कृष्णद्वितीयादिने गर्भमङ्गलप्राप्ताय श्रीवृषभजिनदेवाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अंसित चैत सुनौमि सुहाइयो,
जनम-मंगल ता दिन पाइयो।
हरि महागिरिपै जजियो तबै,
हम जजैं पद-पंकज को अबै ॥

ॐ ह्रीं चैत्रकृष्णनवमीदिने जन्ममङ्गलप्राप्ताय श्रीवृषभनाथाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

असित नौमि सुचैत धरे सही,
तप विशुद्ध सबै समता गही।
निज सुधारससों भर लाइयो,
हम जजैं पद अर्घ चढ़ाइयो ॥

ॐ ह्रीं चैत्रकृष्णनवमीदिने दीक्षामङ्गलप्राप्ताय श्रीवृषभनाथाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

असित फागुन ग्यारसि सोहनों,
परम केवल ज्ञान जग्यो भनो।
हरि-समूह जजैं तहँ आइकैं,
हम जजैं इत मंगल गाइकैं ॥

ॐ ह्रीं फाल्गुनकृष्णैकादश्यां ज्ञानसाम्राज्यमङ्गलप्राप्ताय श्री वृषभनाथाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

असित चौदसि माघ विराजई,
परम मोक्ष सुमगल साजई।
हरि-समूह जजे कैलासजी,
हम जजैं अति धार हुलासजी ॥

ॐ ह्रीं माघकृष्णचतुर्दश्यां मोक्षमङ्गलप्राप्ताय श्री वृषभनाथाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

## जयमाला

### घत्ताछन्द

जय जय जिन-चंदा आदि-जिनंदा,
हनि भव-फंदा-कंदा जू ।
वासव-शत-वंदा धरि आनंदा,
ज्ञान अमंदा नंदा जू ॥

### छन्द मोतियदाम

त्रिलोक-हितंकर पूरन पर्म,
प्रजापति विष्णु चिदातम धर्म ।
जतीसुर ब्रह्म-विदांवर बुद्ध,
वृषंक अशंक क्रियांबुधि शुद्ध ॥
जबै गर्भागम,मंगल जान,
तबै हरि हर्ष हिये अति आन ।
पिता जननीपद सेव करेय,
अनेक प्रकार उमंग भरेय ॥
जये जब हौ तब ही हरि आय,
गिरींद्रविषै किय न्हौंन सुजाय ।

नियोग समस्त किये तित सार,
सुलाय प्रभु पुनि राज-अगार ॥
पिता-कर सौंपि कियो तित नाट,
अमंद अनंद समेत विराट।
सुथान पयान कियो फिर इंद्र,
इहां सुर-सेव करैं जिन-चंद ॥
कियो चिरकाल सुखास्रित राज,
प्रजा सब आनंद को तित साज।
सुलिप्त सुभोगनि में लखि जोग,
कियो हरि ने यह उत्तम योग ॥
निलजन नाच रच्यो तुम पास,
नवों रस-पूरित भाव विलास।
बजै मिरदंग दृमं दृम जोर,
चलै पग झारि झनांझन झोर ॥
घनाघन घंट करै धुनि मिष्ट,
बजै मुहचंग सुरान्वित पुष्ट।
खड़ी छिन पास छिनहि आकाश,
लघू छिन दीरघ आदि विलास ॥
ततच्छन ताहि विलै अविलोय,
भये भवतैं भय-भीत बहोय।
सुभावत भावन बारह भाय,

तहाँ दिव-ब्रह्म-ऋषीश्वर आय ॥
प्रबोध प्रभू सुगये निज धाम,
तबै हरि आय रची शिवकाम ।
कियो कचलोंच पिराग-अरन्य,
चतुर्थमज्ञान लह्यो जग-धन्य ॥
धरौ तब योग छ मास प्रमान,
दियो शिरियंस तिन्हें इख दान ।
भयो जब केवलज्ञान जिनद्र,
समौसृत-ठाठ रच्यो सु धनेंद्र ॥
तहाँ वृषतत्त्व प्रकाशि अशेष,
कियो फिर निर्भय-थान प्रवेश ।
अनंत गुनातम श्रीसुख-राश,
तुम्हें नित भव्य नमैं शिव-आश ॥

**घत्तानन्द**

यह अरज हमारी, सुनि त्रिपुरारी,
जनम जरा मृत्यु दूर करो ।
शिव-संपति दीजे, ढील न कीजे,
निज लख लीजे कृपा धरो ॥

ॐ ह्रीं श्रीवृषभदेवजिनेन्द्राय महार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

जो ऋषभेश्वर पूजं, मन-वच तन भाव शुद्ध कर प्रानी ।
सो पावें निश्चैसों, भुक्ती औ मुक्ति सार सुख-थानी ।।
(इत्याशीर्वादः । पुष्पाञ्जलिं क्षिपामि)

## श्रीचन्द्रप्रभजिन-पूजा

[कविवर वृन्दावनजी]

**छप्पय**

चारु चरन आचरन,
चरन चित-हरन चिहनचर ।
चंद चंद-तन चरित,
चंद-थल चहत चतुर नर ।।
चतुक चंड चकचूरि,
चारि चिद्चक्र गुनाकर ।
चंचल चलित सुरेश,
चूल-नुत चक्र धनुरहर ।।
चर-अचर-हितू तारन-तरन,
सुनत चहकि चिरनंद शुचि ।
जिन-चंद-चरन चरच्यो चहत,
चित-चकोर नचि रच्चि रुचि ।।

**दोहा**

धनुष डेढसौ तुंग तन, महासेन-नृप-नंद ।

मातु लक्ष्मना-उर जये, थापों चंद-जिनंद ॥

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! अत्र अवतर अवतर संवौषट् ।

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् ।

**अष्टक**

गंगा-हृद-निरमल-नीर, हाटक-भृङ्ग भरा ।
तुम चरन जजों वरवीर, मेटो जनम-जरा ॥
श्रीचंदनाथ दुति चंद, चरनन चंद लगे ।
मन वच तन जजत अमंद आतम-जोति जगे ॥१॥

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्व०

श्रीखंड कपूर सुचंग, केशर-रंग भरी ।
घसि प्रासुक-जलके संग, भव आताप हरी ॥श्रीचंदनाथ०

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय भवतापविनाशनाय चन्दनं निर्व०

तंदुल सित सोम-समान, सम लय अनियारे ।
दिय पुंज मनोहर आन, तुम पदतर प्यारे ॥श्रीचंदनाथ०

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान् निर्व०

सुर-द्रुमके सुमन सुरग, गंधित अलि आवै ।
तासों पद पूजत चंग, काम-विथा जावै ॥श्रीचंदनाथ०

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय कामबाणविध्वंसनाय पुष्पं निर्व०

नेवज नाना-परकार, इंद्रिय-बलकारी ।

सो लै पद पूजों सार, आकुलता हारी ।।श्रीचंदनाथ
ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्व०
तम-भंजन दीप सँवार, तुम ढिग धारतु हों ।
मम तिमिर-मोह निरवार, यह गुन धारतु हों ।।श्रीचंदनाथ।
ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय मोहान्धकारविनाशनाय दीपं निर्व०
दश गंध हुताशनमाहिं, हे प्रभु खेवतु हों ।
मम करम दुष्ट जरि जाँहि, यातें सेवतु हों ।।श्रीचंदनाथ०
ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्व०
अति उत्तम फल सुमंगाय, तुम गुन गावतु हों ।
पूजों तन मन हरषाय, विघन नशावतु हों ।।श्रीचंदनाथ०
ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्व०
सजि आठों दरब पुनीत, आठों अंग नमों ।
पूजों अष्टम जिन मीत, अष्टम अवनि गमों ।।श्रीचंदनाथ०
ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घ्यं निर्व० स्वाहा

## पंचकल्याणक

### तोटक (वर्ण १२)

कलि पंचम चैत सुहात अली,
गरभागम-मंगल मोद भली
हरि हर्षित पूजत मातु पिता,

हम ध्यावत पावत शर्म सिता ॥

ॐ ह्रीं चैत्रकृष्णपञ्चम्यां गर्भमङ्गलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

कलि पौष इकादशि जन्म लयो,
तब लोकविषैं सुख-थोक भयो ।
सुर-ईश जजै गिर-शीश तबै,
हम पूजत हैं नुत शीश अबै ॥

ॐ ह्रीं पौषकृष्णैकादश्यां जन्ममंगलप्राप्ताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राव अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

तप दुद्धर श्रीधर आप धरा,
कलि-पौष इकादसि पर्व वरा ।
निज-ध्यानविषै लवलीन भये,
धनि सो दिन पूजत विघ्न गये ॥

ॐ ह्रीं श्रीपौषकृष्णैकादश्यां निःक्रमणमहोत्सवमण्डिताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

वर केवल-भानु उद्योत कियो,
तिहुँ लोकतणों भ्रम मेट दियो ।
कलि फाल्गुण-सप्तमि इन्द्र जजें,
हम पूजहिं सर्व कलंक भजे ॥

ॐ ह्रीं फाल्गुनकृष्णसप्तम्यां केवलज्ञानमण्डिताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

सित फाल्गुण सप्तमि मुक्ति गये,

गुणवंत अनंत अबाध भये ।
हरि आय जजें तित मोद धरें,
हम पूजत ही सब पाप हरें ।।

ॐ ह्रीं फाल्गुनशुक्लसप्तम्यां मोक्षमंगलमण्डिताय श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

## जयमाला

### दोहा

हे मृगांक-अंकित-चरण, तुम गुण अगम अपार ।
गणधरसे नहि पार लहि, तौ को वरनत सार ।।१।।
पै तुम भगति हिये मम, प्रेरै अति उमगाय ।
तातैं गाउँ सुगुण तुम, तुम ही होउ सहाय ।।२।।

### छन्द पद्धरी (१६ मात्रा)

जयचंद्र जिनेंद्र दया-निधान,
भव - कानन-हानन-दव-प्रमान ।
जय गरभ-जनम-मंगल दिनन्द,
भवि जीव-विकाशन शर्म-कंद ।।
दश लक्ष पूर्वकी आयु पाय,
मन-वांछित सुख भोगे जिनाय ।

लखि कारण ह्वै जगतैं उदास,
चिंत्यो अनुप्रेक्षा सुख-निवास ।।
तितलौकांतिक बोध्यो नियोग,
हरिशिविकासजिधरियो अभोग ।
तापै तुम चढ़ि जिनचंदराय,
ता छिनकी शोभा को कहाय ।।
जिन अंग सेत सित चमर ढार,
सितछत्र शीस गल-गुलकहार ।
सित रतन-जड़ित भूषण विचित्र,
सित चंद्र-चरण चरचैं पवित्र ।।
सित तन-द्युति नाकाधीश आप,
सित शिविकाकांधेधरि सुचाप ।
सित सुजस सुरेश नरेश सर्व,
सित चितमें चिंतत जात पर्व ।।
सित चंद-नगरतैं निकसि नाथ,
सित वनमें पहुँचे सकल साथ ।
सित शिला-शिरोमणिस्वच्छ छाँह,
सित तप तित धारो तुम जिनाह ।।
सित पयको पारण परम सार,
सित चंद्रदत्त दीनों उदार ।
सित करमें सो पय-धार देत,

मानो बांधत भव-सिंधु-सेत ।।
मानो सुपुण्य-धारा प्रतच्छ,
तित अचरजपन सुरकिय ततच्छ ।
फिरजायगहन सित तप करंत,
सितकेवल-ज्योति जग्यो अनंत ।।
लहि समवसरण-रचना महान,
जाके देखत सब पाप-हान ।
जहँ तरु अशोक शोभै उतंग,
सब शोकतनो चूरै प्रसंग ।।
सुर सुमन-वृष्टि नभतैं सुहात,
मनु मन्मथ तज हथियार जात ।
वानी जिन-मुखसौं खिरत सार,
मनु तत्त्व-प्रकाशन मुकर धार ।।
जहँ चौंसठ चमर अमर ढुरंत,
मनु सुजसमेघझरि लगिय तंत ।
सिंहासन है जहँ कमलजुक्त,
मनु शिव-सरवरको कमल शुक्त ।।
दुंदुभि जित बाजत मधुर सार,
मनु करम-जीतको है नगार ।
सिर छत्र फिरै त्रय श्वेत-वर्ण,
मनु रतन तीन त्रय-ताप-हर्ण ।।

तन-प्रभातनों मंडल सुहात,
भवि देखत निज-भव सात सात ।
मनुदर्पण-द्युतियह जगमगाय,
भवि-जनभव-मुख देखतसुआय ॥
इत्यादि विभूति अनेकजान,
बाहिज दीसत महिमा महान ।
ताको वरणत नहिं लहत पार,
तौ अंतरंग को कहै सार ॥
अनअंत गुणनि-जुत करि विहार,
धरमोपदेश दे भव्य तार ।
फिर जोग-निरोधि अघाति हान,
सम्मेदथकी लिय मुकति-थान ॥
वृन्दावन वंदत शीश नाय,
तुम जानत हो मम उर जु भाय ।
तातें का कहौं सु बार बार,
मन-वांछित कारज सार सार ॥

घत्ताछंद

जय चंद-जिनंदा आनंद-कंदा,
भव-भय-भंजन राजै है ।
रागादिक-द्वंदा हरि सब फंदा,
मुकतिमांहि थिति साजै है ॥

ॐ ह्रीं श्रीचन्द्रप्रभजिनेन्द्राय पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा

### छंद चौबोला

आठौं दरब मिलाय गाय गुण,
जो भवि-जन जिन चंद जजैं।
ताके भव-भवके अघ भाजैं,
मुक्तिसार सुख ताहि सजैं ॥
जमके त्रास मिटैं सब ताके,
सकल अमंगल दूर भजैं।
वृन्दावन ऐसो लखि पूजत,
जातैं शिवपुरि राज रजैं ॥

(इत्याशीर्वादः परिपुष्पाञ्जलिं क्षिपामि)

## श्री शांतिनाथ जिन-पूजा

[श्री बखतावरसिंह रतनलाल]

सर्वार्थ सुविमान त्याग गजपुर में आये।
विश्वसेन भूपाल तास के नन्द कहाये ॥
पंचम चक्री भये दर्प द्वादश में राजें।
मैं सेऊँ तुम चरण तिष्ठिये ज्यों दुख भाजें ॥

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्र ! अत्र अवतर अवतर संवौषट्।
ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

## कोश मालती छन्द

पंचम उदधि तनो जल निरमल,
कंचन कलश भरे हर्षाय ।
धार देत ह्रीं श्रीजिन सन्मुख,
जन्म जरा - मृत दूर भगाय ।।
शान्तिनाथ पंचम चक्रेश्वर,
द्वादश मदनतनो पद पाय ।
तिनके चरण कमल के पूजे,
रोग शोक दुख दारिद जाय ।।

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथ जिनेन्द्राय जन्मजरामृत्युविनाशनाय जलं निर्वपा० ।

मलयागिर चंदन कदलीनंदन,
कुंकुम जल के संग घसाय ।
भव - आताप विनाशन कारण,
चरचूं चरण सबै सुखदाय ।।शां०।।

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथ जिनेन्द्रायसंसार तापरोगविनाशनाय चन्दनं

पुण्य राशि सम उज्ज्वल अक्षत,
शशि मरीचि तिस देख लजाय ।
पुञ्ज किये तुम आगे श्रीजिन,
अक्षयपद के हेतु बनाय ।।शां०।।

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अक्षयपद प्राप्तये अक्षतान् ।

सुर पुनीत अथवा अवनी के,
कुसुम मनोहर लिये मंगाय ।
भेंट धरत तुम चरणन के ढिग,
ततक्षिण कामवाण नश जाय ।।शां०

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय कामवाणविध्वंसनाय पुष्पं

भांति भांति के सद्य मनोहर,
कीने मैं पकवान संवार ।
भर थारी तुम सन्मुख लायो,
क्षुधा वेदनी वेग निवार ।।शां०

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय क्षुधावेदनीरोग विनाशनाय नैवेद्यं

घृत सनेह कर्पूर लाय कर,
दीपक ताके धरे प्रजार ।
जगमग जोत होत मन्दिर में,
मोह अंध को देत सुटार ।।शां०

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय मोहांधकार विनाशनाय दीपं नि०

देवदारु कृष्णागरु चंदन,
तगर कपूर सुगंध अपार ।
खेऊँ अष्ट करम जारन को,
धूप धनंजय मांहि सुडार ।।शां०

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेन्द्राय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपा०

नारंगी बादाम सुकेला,
एला दाडिम फल सहकार ।

कंचन थाल मांहि धर लायो,
अरचत ही पाऊँ शिवनार ॥शां०

ॐ ह्रीं श्री शान्तिनाथजिनेन्द्राय मोक्षफल प्राप्तये फलं निर्व०

जल फलादि वसु द्रव्य संवारे,
अर्घ चढ़ाये मंगल गाय।
'बखत रतन' के तुम हो साहिब,
दीजे शिवपुर राज कराय ॥शां०

ॐ ह्रीं श्रीशान्तिनाथ जिनेन्द्राय अनर्घपद प्राप्तये अर्घ निर्व०

## पंचकल्याणक

भादव सप्तमि श्यामा, सर्वार्थ त्याग नागपुर आये।
माता ऐरा नामा, मैं पूजूं अर्घ शुभ लाये॥

ॐ ह्रीं श्री शान्तिनाथजिनेन्द्राय भाद्रपदकृष्णसप्तम्यां गर्भ-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जन्मे श्रीजिनराजा, जेठ असित चतुर्दशी सोहै।
हरिगण नावें माथा, मैं पूजूँ शान्ति चरण युग जो है॥

ॐ ह्रीं श्री शान्तिनाथजिनेन्द्राय ज्येष्ठकृष्णचतुर्दशी जन्म-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

चौदश जेठ अंधेरी, कानन में जाय योग प्रभु लीन्हा।
नवनिधि रत्न सुछारी, मैं वंदूं आत्मसारजिन्ह चीना॥

ॐ ह्रीं श्री शांतिनाथजिनेन्द्राय ज्येष्ठ कृष्णचतुर्दश्यां तप-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

पौष दशैं उजियारा, अरि घाति ज्ञान भानु जिन पाया।
प्रातिहार्य वसुधारा, मैं सेऊँ सुर नर जास यश गाया॥

ॐ ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय पौषशुक्ल दशम्यां केवल-ज्ञानप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

सम्मेद शैल भारी, हरि करि अघाति मोक्ष जिन पाई।
जेठ चतुर्दशि कारी, मैं पूजूं सिद्ध थान सुखदाई॥

ॐ ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां मोक्ष-मंगलप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## जयमाला

भये आप जिन देव जगत में सुख विस्तारे,
तारे भव्य अनेक तिन्हों के संकट टारे।
टारे आठों कर्म मोक्ष सुख तिन को भारी,
भारी बिरद निहार लही मैं शरण तिहारी॥
चरणन को सिर नाय हूँ,
दुःख दरिद्र संताप हर।
हर सकल कर्म छिन एक में,
शांति जिनेश्वर शांति कर॥१॥

सारंग लक्षण चरन में,
उन्नत धनु चालीस।
हाटक वर्ण शरीर दुति,
नमूं शांति जग ईस ॥२॥

### छन्द भुजंगप्रयात

प्रभो आपने सर्व के फंद तोड़े,
गिनाऊं कछु मैं तिनों नाम थोड़े।
पडो अम्बुधे बीच श्रीपाल राई,
जपो नाम तेरो भए थे सहाई॥
धरो राय ने सेठ को सूलिका पै,
जपो आपके नाम की सार जापै।
भये थे सहाई तबै देव आये,
करी फूल वर्षा स-विष्टर सुहाये॥
जबै लाख के धाम वन्हि प्रजारी,
भयो पांडवों पै महाकष्ट भारी।
जबै नाम तेरे तनी टेर कीनी,
करी थी विदुर ने वही राह दीनी॥
हरी द्रोपदी धातकी खंड मांहीं,
तुम्हीं थे सहाई भला और नाहीं।
लियो नाम तेरो भलो शील पालो,

बचाई तहां तैं सबै दुःख टालो ।।
जबै जानकी रामने थी निकारी,
धरे गर्भ को भार उद्यान डारी ।
रटो नाम तेरो सबै सौख्यदाई,
करी दूर पीड़ा सु छिन ना लगाई ।।
विसन सात सेवे करे तस्कराई,
अंजन जु तारो घड़ी ना लगाई ।
सहे अंजना चंदना दुःख जेते,
गये भाग सारे जरा नाम लेते ।।
घड़े बीच में सास ने नाग डारो,
भलो नाम तेरो जु सोमा संभारो ।
गई काढ़ने को भई फूल माला,
भई है विख्यातं सबै दुःख टाला ।।
इन्हें आदि देके कहाँलों बखानें,
सुना विरद भारी तिहुँलोक जानें ।
अजी नाथ मेरी जरा ओर हेरो,
बड़ी नाव तेरी रतो बोझ मेरो ।।
गहो हाथ स्वामी करो वेग पारा,
कहूं क्या अबै आपनी मैं पुकारा ।
सबै ज्ञान के बीच भासी तुम्हारे,
करो देर नाहीं अहो शांति प्यारे ।।

### घत्तानंद

श्रीशांति तुम्हारो कीरति भारो,
सुर नर नारी गुणमाला ।
'बखतावर' ध्यावे 'रतन' सुगावे,
मम दुःख दारिद सब टाला ॥

ॐ ह्रीं श्रीशांतिनाथ जिनेन्द्राय गर्भ जन्म तप ज्ञान निर्वाण पचकल्याणक प्राप्ताय महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

### शिखरणी छंद

अजी ऐरानंदं छवि लखत हैं आय अरनं ।
धरैं लज्जा भारी करत थुति सो लाग चरनं ॥
करे सेवा सोई लहत सुख सो सार छिन में ।
घने दीना तारे हम चहत हैं वास तिन में ॥१३

इत्याशीर्वादः

## श्री पार्श्वनाथ जिनपूजा

[कविवर बखतावरजी]

वर स्वर्ग प्राणतको विहाय सुमात वामा-सुत भये ।
अश्वसेन के पारस जिनेश्वर चरण तिनके सुर नये ॥
नौ हाथ उन्नत तन विराजे उरग-लक्षण अति लसैं ।
थापूं तुम्हें जिन आय तिष्ठो कर्म मेरे सब नसैं ॥

ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेंद्र ! अत्र अवतर अवतर सवौषट्।
ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेंद्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः।
ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेंद्र ! अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट्

## चामर छंद

क्षीर सोम के समान अंबु-सार लाइये,
हेम-पात्र धारके सु आपको चढ़ाइये।
पार्श्वनाथदेव सेव आपकी करूं सदा,
दीजिये निवास मोक्ष भूलिये नहीं कदा ॥

ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चंदनादि केसरादि स्वच्छ गंध लीजिये।
आप चर्न चर्च मोह-तापको हनीजिये ॥पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय चंदनं निर्वपामीति स्वाहा।

फेन चंदके समान अक्षतं मँगायके।
पादके समीप सार पूजको रचायके ॥पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय अक्षतान् निर्वपामीति स्वाहा।

केवड़ा गुलाब और केतकी चुनाइये।
धार चर्णके समीप काम को नशाइये ॥पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

घेवरादि बावरादि मिष्ट सर्पिमें सनें।
आप चर्ण अर्चतें क्षुधादि-रोगको हनें ।।पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

लाय रत्न-दीपको सनेह-पूरके भरूं।
बातिका कपूर वार मोह-ध्वांतको हरूं ।।पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप गंध लेयके सु अग्नि संग जारिये।
तास धूमके सु संग कर्म अष्ट वारिये ।।पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणप्राप्ताय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

खारकादि चिर्भटादि रत्न-थारमें भरूं।
हर्ष धारके जजूं सुमोक्ष सौख्यको वरूं ।।पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय फलं निर्वपामीति स्वाहा।

नीर गंध अक्षतं सुपुष्प चारु लीजिये।
दीप धूप श्रीफलादि अर्घतें जजीजिये ।।पार्श्व०

ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! गर्भजन्मतपज्ञाननिर्वाणपंच-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

# पंचकल्याणक

शुभ प्राणत स्वर्ग विहाये, वामा माता उर आये।
वैशाखतनी दुति कारी, हम पूजें विघ्न-निवारी ।।
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! वैशाखकृष्णद्वितीयायांगर्भ-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जन्मे त्रिभुवन-सुखदाता, कलिइकादशि पौष विख्याता।
स्यामा-तन अद्भुत राजे, रवि-कोटिक तेज सु लाजे ।।
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! पौपकृष्णैकादश्यां जन्म-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निपर्वामीति स्वाहा।

कलि पौष इकादशि आई, तब बारह भावना भाई।
अपने कर लौंच सुकीना, हम पूजें चर्न जजीना ।।
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय पौषकृष्णैकादश्यां तपःकल्याणक-प्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

वह कमठ जीव दुखकारी, उपसर्ग कियो अतिभारी।
प्रभु केवलज्ञान उपाया, अलि चैत चौथ दिन गाया ।।
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय ! चैत्रकृष्णचतुर्थ्यां ज्ञान-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

सित सावन सातैं आई, शिव-नार तबै जिन पाई।
सम्मेदाचल हरि माना, हम पूजें मोक्ष-कल्याना ।।
ॐ ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय श्रावणशुक्लसप्तम्यां मोक्ष-कल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

## जयमाला

पारसनाथ जिनंदतने वच पौनभखी जरते सुन पाये,
करो सरधान लहो पद आन भये पद्मावति-शेष कहाये।
नाम प्रताप टरे संताप सुभव्यनको शिव-शर्म दिखाये,
हो अश्वसेन के नंद भले गुण गावत हैं तुमरे हरषाये ॥

### दोहा

केकी-कंठ समान छवि, वपु उतंग नव हाथ।
लक्षण उरग निहार पग, बंदूं पारसनाथ ॥

### मोतियादाम छंद

रची नगरी षट् मास अगार,
बने चहुँ गोपुर शोभ अपार।
सु कोटतनी रचना छवि देत,
कगूंरनपै लहकैं बहु केत ॥१॥
बनारस की रचना जु अपार,
करी बहु भांत धनेश तैयार।
तहाँ अश्वसेन नरेंद्र उदार,
करैं सुख वाम सु दे पटनार ॥
तजो तुम प्राणत नाम विमान,
भये तिनके घर नदन आन।
तबै पुर इन्द्र नियोगनि आय,
गिरींद्र करी विध न्होन सु जाय ॥

पिता घर सौंप गये निज धाम,
कुबेर करे वसु जाम जु काम ।
वढ़ें जिन दूज मयंक समान,
रमैं बहु वालक निर्जर आन ॥
भये जब अष्टम वर्ष कुमार,
धरे अणुव्रत महा सुखकार ।
पिता जब आन करी अरदास,
करो तुम व्याह वरो मम आस ॥
करो तब नाहिं रहे जगचंद,
किए तुम काम कषायजु मंद ।
चढ़े गजराज कुमारन संग,
सु देखत गंगतनी सुतरंग ॥
लख्यो इकरंक करे तप घोर,
चहूं दिस अग्नि बले अतिजोर ।
कही जिननाथ अरे सुन भ्रात,
करे बहु जीवतनी मत घात ॥
भयो तब कोप कहै कित जीव,
जले तब नाग दिखाय सजीव ।
लख्यो यह कारण भावन भाय,
नये दिव-ब्रह्म-ऋषी सब आय ॥
तबै सूर चार प्रकार नियोग,

